जन्म तिथि-4.9.1943, जन्म समय-20.31, जन्म स्थान-दिल्ली। प्रधानमंत्री स्पेशल सुरक्षाबल के डी.आई.जी. श्री बी. एस. नागर की कुण्डली में स्थित 'हंस योग' ने इस उच्च व प्रतिष्ठित पद पर पहुंचाया। पंचमस्थ उच्च के गुरु ने इन्हें पांच तेजस्वी पुत्र देने थे परन्तु दो पुत्र राहु ने नष्ट कर दिए। उनके तीन तेजस्वी पुत्र है। परन्तु पंचमेश खड्डे में होने के कारण अपने विवाह को लेकर वे परेशान है। पचंमस्थ गुरु के कारण वे स्वयं आध्यात्मक विद्या के ज्ञात, एवं बड़े तांत्रिक है।

## पं. भगदत्त शास्त्री




जन्म तिथि-3.10.1926, जन्म समय-17.50 बजे, जन्म स्थान-जोधपुर। इस कुण्डली में केवल सप्तम भाव 'नीचभंग राजयोग' बुधादित्य योग के कारण शक्तिशाली है। जातक पत्नी पक्ष से सौभाग्यशाली रहा। विवाह के बाद जातक का भाग्योदय हुआ। परन्तु गुरु में राहु की दशा में पत्नी का स्वर्गवास हो गया। पंचम भाव पर गुरु की दृष्टि से पांच पुत्र होते हैं। वर्तमान में जातक के चार पुत्र दो कन्या है। पंचम भाव पर गुरु की दृष्टि से जातक का संस्कृत व ज्योतिष शास्त्र का विद्वान् बनाया।

## प. बाबूलाल दवे



जन्म तिथि-7.9.1950, जन्म समय-20.00 बजे रात्रि, जन्म स्थान-बालोतरा। इस कुण्डली में केवल सप्तम भाव 'भद्रयोग' के कारण शक्तिशाली है। जातक ने विवाह के बाद उन्नति की एवं धनी ससुराल के कारण अपने परिवार में धनी व्यक्ति कहलाया। सूर्य स्वगृही होकर छठे साथ में होने से 'हर्षनामक' 'विपरीतराज योग' ने जातक को उच्च श्रेणी की सरकारी नौकरी दी। अष्टमेश छठे सरल नामक 'विपरीतराज योग' द्वादशेष छठे विमल नामक 'विपरीतराज योग' बना रहा है।

❑❑❑